(3) ध्वनि-पश्चात् । प्राक् ध्वनि वर्ग में आनंदवर्धन से पूर्व, ध्वनि-सिद्धांत से संबंधित ध्वनिकार तथा आनंदवर्धन को छोड़कर, वर्ग (1) तथा (2) में उल्लिखित सभी लेखक सम्मिलित किए जा सकते हैं। ध्वनि-पश्चात् वर्ग में मम्मट से लेकर जगन्नाथ पर्यंत ध्वनि-सिद्धांत के मतानुयायी, कुंतक-जैसे प्रतिपक्षी अथवा ध्वनि-विरोधी महिमभट्ट-जैसे लेखक तथा शृंगार और कविशिक्षा-विषयक लेखक आते हैं। उक्त वर्गीकरण के अतिरिक्त, विशिष्ट आचार्यों द्वारा विशिष्ट सिद्धांत का पोषक होने के नाते काव्यशास्त्र के सिद्धांतों का वर्गीकरण इस प्रकार भी किया गया है, (1) रस सिद्धांत (2) अलंकार सिद्धांत, (3) रीति सिद्धांत तथा (4) ध्वनि सिद्धांत। उक्त वर्गीकरण की सुगमता स्पष्ट ही है, किंतु विशिष्ट मत को 'सिद्धांत' नाम दिया जा सकता है अथवा नहीं, यह बड़ा संदेहास्पद है[1], क्योंकि यह मानना पड़ेगा कि विभिन्न सिद्धांतों का अनिवार्य रूप से परस्पर सम्मिश्रण हुआ है। इसलिए कोई भी एक सिद्धांत अपने आप में निरपेक्ष रूप से विद्यमान रहा हो, ऐसा नहीं हो सकता। इस प्रकार ध्वनि संप्रदाय ने काव्य में आवश्यक अंगों के रूप में रस तथा अलंकार को स्वीकार किया है। इन पर तथाकथित अलंकार तथा रस संप्रदायों का एकाधिकार नहीं है। यह भी संदेहास्पद है कि रस संप्रदाय के आदि प्रवर्तक

---

1. देखिए, भंडारकर कमेमोरेशन वाल्यूम पृ० 387 इत्यादि में सोवानी का लेख। रुय्यक द्वारा की गई पूर्ववर्ती मतों की समीक्षा तथा समुद्रबंध द्वारा किए गए वर्गीकरण को विश्वसनीय माना गया है। पूर्ववर्ती आचार्यों ने ध्वनि को परोक्ष रूप में कहां तक स्वीकार किया, रुय्यक ने केवल इसी बात को अपनी समीक्षा का आधार मानकर चर्चा की है। इस स्थल की व्याख्या करते हुए समुद्रबंध ने ध्वनि-सिद्धांत सहित पांच पक्षों का उल्लेख किया है। उन्होंने ध्वनि को अंतिम पक्ष कहा है और स्वयं को भी इसी पक्ष का समर्थक बतलाया है। काव्य विशिष्ट शब्द तथा अर्थ सापेक्ष है। उसका वर्गीकरण भी इसी रूढ़ सिद्धांत पर आधारित है। उनके मतानुसार यह विशिष्टता, शब्द के (1) धर्म (2) व्यापार तथा (3) व्यंग्य को पुष्ट करने से प्राप्त होती है। अलंकार तथा गुण अर्थात् रीति से धर्म की प्राप्ति होती है, तथा व्यापार का आधार भणिति-प्रकार अथवा भोगीकरण होता है। इस प्रकार उद्भट, वामन, कुंतक, भट्टनायक तथा आनंदवर्धन प्रभृति आचार्यों से संबंधित क्रमशः पांच पक्षों की सिद्धि होती है। यह वर्गीकरण, महत्त्वपूर्ण होते हुए भी अन्योन्याश्रित है और ऐतिहासिक दृष्टि से भी ठीक नहीं है। इसके विपक्ष में यह कहा जा सकता है कि व्यंजना, जिसे वर्गीकरण का एक आधार माना गया है, निश्चित रूप में कुंतक द्वारा स्वीकृत भणिति की तरह एक व्यापार ही है। इसके अतिरिक्त कुंतक ने स्पष्टतया भामह की वक्रोक्ति को भणिति-वैचित्र्य के रूप में माना है। अतएव कुंतक को भी अलंकार पक्ष का आचार्य कहा जा सकता है। इसी प्रकार, भट्टनायक ने भोग को रस-सिद्धि का विशिष्ट धर्म कहा है। अतएव भट्टनायक ने भरत के रस-विषयक उपदेश की व्याख्या करते हुए वास्तव में रस-सिद्धांत की ही व्याख्या की है।

भरत ने तथाकथित रस-सिद्धांत की स्थापना की अथवा इसी प्रकार भामह ने किसी अलंकार को जन्म दिया। इस संबंध में इतना ही कहा जा सकता है कि भरत तथा भामह ने काव्य में क्रमशः रस तथा अलंकार पर बल दिया था। काव्यशास्त्र के क्षेत्र में समय पाकर यही विचार सिद्धांत रूप में प्रतिष्ठित हो गए। यह एक नियम है कि प्रत्येक महान् लेखक, जो प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप में किसी नए सिद्धांत को प्रस्तुत करता है, अपने पूर्ववर्ती लेखकों के उन विचारों को ग्रहण कर लेता है, जो उसके अपने सिद्धांत के अनुकूल हों और आलोचनारूपी अग्नि में तपकर खरे सिद्ध हो चुके हों। वास्तव में बहुमूल्य विचार इसी प्रकार सामान्यतः स्वीकार किए गए हैं, यद्यपि संभवतः उसी लेखक के अन्य विचार सर्वसम्मति से यदाकदा अस्वीकार भी कर दिए जाते हैं। इस बात का एक उदाहरण वक्रोक्ति-जीवितकार का है। उनके वक्रोक्ति सिद्धांत को किसी ने मान्यता नहीं दी, यद्यपि रुय्यक इत्यादि आचार्यों ने उनके मुख्य सिद्धांत, अर्थात् अलंकार के विश्लेषण, को स्वीकार कर लिया। यहां हमारा तात्पर्य यह नहीं है कि संस्कृत काव्यशास्त्र के इतिहास में विकास का केवल एक ही प्रवाह है, जिसमें अनेक धाराएँ तथा प्रतिधाराएँ हैं। ये धाराएँ तथा प्रतिधाराएँ वास्तव में बड़ी महत्त्वपूर्ण थीं, किंतु वे पृथक्-पृथक् नदियों का रूप कभी धारण न कर सकीं। स्वतंत्र रूप से विकसित अथवा मुख्य प्रवाह से विचलित भिन्न-भिन्न धाराएँ अंत में जाकर एक स्वच्छ तथा सर्वोपरि प्रवाह में विलीन हो गईं।

# पारिभाषिक शब्दावली

| | |
|---|---|
| अंतराल | Interval |
| अंत:संबंध | Inter-relation |
| अंश | Fragment |
| अधिकरण ( कारक ) | Locative (case) |
| अनुमान | Inference |
| अभिधा | Denotation |
| अलंकार | Figure of Speech |
| अलंकारशास्त्र | Rhetorics |
| अवशेष | Remnant |
| अस्थायी | Provisional |
| आक्षेप | Implication |
| आगम | Deduction |
| आलोचना | Criticism |
| उक्ति | Dictum |
| उदाहरण | Illustration |
| उद्‌गम | Genesis |
| उद्धरण | Quotation, extract |
| उपमा | Similitude, analogy |
| उपाय | Device |
| उपभेद | Subspecies |
| करण (कारक) | Instrumental (case) |
| काकु | Intonation |

| | |
|---|---|
| कामशास्त्र | Erotics |
| कारक | Agent |
| कालक्रम | Chronology |
| काव्यशास्त्र | Poetics |
| कृत्रिम | Factitions |
| कर्ता ( कारक ) | Nominative ( case ) |
| कर्म ( कारक ) | Objective ( case ) |
| गुण | Quality |
| गुणधर्म | Characteristics |
| ग्रंथ | Treatise |
| ग्रंथ सूची | Bibliography |
| चिंतन | Speculation |
| छंद | Metre |
| जाति | Genus |
| टीका | Commentary |
| टीकाकार | Commentator |
| तुलना | Simile, comparison |
| दृष्ट | Perception |
| ध्वनि | Suggestion |
| नाट्य | Dramaturgy |
| नाट्यकला | Histrionic art |
| नाट्य मुद्रा | Dramatic gesture |
| नाट्य शास्त्र | Dramaturgy |
| नायक | Hero |
| निकष | Criterion |
| निष्कर्ष, उपसंहार | Conclusion |
| परंपरागत | Traditional |

| | |
|---|---|
| परिभाषा | Definition |
| पाठ | Recension |
| पात्र | Character |
| पुनरावृत्ति | Repetition |
| पुरालेख | Epigraphy |
| पूरक | Supplementary |
| पूर्ववर्ती | Predecessor |
| पौराणिक | Mythical |
| पौराणिक काल | Mythic age |
| प्रत्यक्ष | Perception |
| प्रत्यय | Suffix |
| प्रबंध | Composition |
| प्रमाण | Evidence, testimony |
| प्रशस्ति | Panegyric |
| प्राचीन | Orthodox |
| प्रारंभिक | Rudimentary |
| भेद | Species |
| मिश्रित | Composite |
| मोक्ष | Liberation |
| रंगमंच | Stage |
| राजकवि | Court Poet |
| रूप | Version |
| लक्षण | Characteristic |
| लिंग | Inference |
| वर्ग | Category |
| वर्गीकरण | Classification |
| वस्तु | Object |
| विपरीत क्रम | Inverse Order |
| विपर्यय | Contrariety |
| विभाजन | Division |
| विवाद | Controversy |

| | |
|---|---|
| विवादास्पद | Controversial |
| विश्लेषण | Analysis |
| व्यक्ति | Individual |
| वैयाकरण | Grammarian |
| व्याकरण | Grammar |
| व्याख्या | Paraphrase, interpretation |
| व्याख्यात्मक | Expository |
| व्यापक | Comprehensive |
| श्रेणी | Category |
| संकलन | Compilation |
| संकल्पना | Conception |
| संकेत | Convention |
| संग्रह | Anthology, Compendium |
| संप्रदाय | School of opinion |
| संबंध ( कारक ) | Genitive ( case ) |
| संस्करण | Edition |
| संहिता | Compendium |
| समावेश | Incorporation |
| साक्ष्य | Evidence |
| सादृश्य | Similitude |
| साम्य | Similitude |
| सार | Substance |
| सिद्धांत | Theory, dogma, doctrine |
| सौंदर्यशास्त्र | Aesthetics |
| स्वराघात | Accent |

—•—